# पैमायश प्रबोध ।



लेखक—

हजारीलाल पाण्डे ।



प्रकाशक—

श्री मध्य-भारत हिन्दी-साहित्य-समिति,

इन्दौर.

प्रथम संस्करण १५००] सं० १९८६ [मूल्य १।) रु०

॥ श्रीहरि ॥

# भूमिका ।

गणित या हिसाब दुनिया की बहुत ही उत्तम विद्या है । कदाचित् ही दूसरा ऐसी और कोई विद्या हो जो मनुष्य को पग २ पर काम आती हो । इसके सिद्धान्त ऐसे उत्तम हैं कि लोगों के हर काम में उनका सम्बन्ध हो गया है । उनका रूप ऐसा कुछ फैल रहा है कि पढ़े बेपढ़े हर प्रकार के मनुष्य उसमें कुछ न कुछ योग्यता रखते और लाभ उठाते हैं । यह विद्या अगर न होती तो कोई काम नहीं चल सकता था ।

गणित कई रूपों में हमारी दृष्टि आता है । मामूली हिसाब किताब के सिवा यह, अंक गणित, बीज गणित, रेखा गणित, माप गणित, त्रिकोण मिति और ज्योतिष के रूपों में हमारे काम आता है । इनमें बीज गणित और रेखा गणित मूल विद्या हैं । इन्हीं से जो नियम सिद्ध होकर निकलते हैं वे दूसरी शाखाओं में काम देते हैं । बीज गणित ने अंक गणित के और रेखा गणित ने माप गणित के नियमों को प्रगट किया है और अंक गणित व माप गणित हमारे बहुत ही काम की विद्या है । माप

गणित या पैमायश के द्वारा जमीन इत्यादि नापने और नक्शा बनाने में सहायता मिलती है। इसी के नियमों पर सर्वे या पैमायश की रीति निकाली गई है।

माप विद्या के विषय में आज पर्यन्त बहुतसी पुस्तकें बडे २ विद्वानों की रची हुई प्रचलित हे। पर ये सब अगरेजी भाषा में होने के कारण सर्व साधारण व खास पटवारी स्कूलों के विद्यार्थियों के उपयोग में नहीं आती हैं। दो एक पुस्तकें हिन्दी में भी प्रकाशित हुई हे पर उनमें भी अधिक भाग अगरेजी ही होने से सर्वसाधारण के समझ में नहीं आसकता। इसलिये मैं बहुत समय से इस विषय पर ऐसी एक सरल तरीके पर पुस्तकें लिखने का विचार कर रहा था कि जिसके द्वारा सर्वसाधारण को लाभ पंहुचे। ईश्वर की कृपा से पुस्तक लिखने का विचार दृढ होकर इस पुस्तक का लिखना आरम्भ करके सर्वे सम्बन्धी सभी विषय लिखे हैं। जैसे चैन सर्वे, प्लेन टेबल, टावर्स प्रोट्रैक्टर, ट्रैंग्यूलेशन, कम्प्यूट, प्लाट, इन्डीकेटर, प्रिजिमेटिक कम्पास, थिओडोलाइट, प्लानीमीटर, पेन्टोग्राफ इत्यादि को सरलता से समझाया गया है। इस पुस्तक को सर्व साधारण के समझने योग्य बनाने में मैंने अधिक से अधिक उद्योग किया है। इसकी भाषा बहुत ही साधारण सबके समझने योग्य लिखी है। जिससे पढनेवाले इस की सहायता से सर्वे को भली प्रकार समझ सकें। पटवारी, मुन्सरिम तथा सदर मुन्सरिम को पैमायश सम्बन्धी जो २ बातें जाननी चाहिये वे सब इस पुस्तक में आगई हैं। इस पुस्तक

को मैंने इन्दौर स्टेट में काम आने वाले पैमायश के नियमों को सामने रखकर तो लिखा ही है मगर इसके द्वारा सब कहीं काम किया जा सकता है। अगर पढने वाले महानुभावों को इस से थोडा भी लाभ हुआ तो मैं अपने तुच्छ परिश्रम को सफल समझूगा, और इसमें जो कुछ न्यूनता रही होगी वह सूचना मिलने पर द्वितियावृत्ति में दुरस्त करदी जावेगी।

इस पुस्तक के लिखने में सर्व प्रथम बाबू अयोध्याप्रसादजी माजी पटवारी मास्टर साहब रामपुरा, स्टेट इंदौर का आभारी हू कि जिन्होंने मुझे इतना काम परिश्रम से सिखाया। साथ ही उन महाशयों का भी आभारी हू कि जिनकी पुस्तकों से सहायता ली है। इति।

निवेदक,

ता० १-४ २४ ई०

हजारीलाल रघुबरदयाल पांडे,
सर्वे मास्टर, इन्दौर

# पैमायश प्रबोध।



## प्रकरण १

सर्वे—जमीन की असली पैमाइश का नाम सर्वे है। अर्थात् जमीन के किसी हिस्से को नाप कर उसका नक्शा तैयार करने को सर्वे कहते हैं।

सर्वे कई तरह की होती है, जैसे, चेन, प्रिजिमैटिक, प्लेनटेबल, ट्राव्हर्स, प्रोट्रेक्टर और दूरबीन ( थिओडो लाइट )-सर्वे इत्यादि। इन सब में चेन-सर्वे का काम सरल और ठीक होता है।

आलात—यहाँ उन आलात ( यन्त्रों ) के नाम और उनका उपयोग बताया जाता है, जो हर प्रकार की पैमायश के काम में लाये जाते हैं।

जरीब, सूजा, झंडी, लट्ठा, राइटेंगल, पैमाना, परकार,
१ १० ५ १ १ १ १
गुनियाँ, कुदाल, पटरी और कंघी।
१ १ १ १

जरीब ( न० १ )—जमीन नापने के काम में लाई जानेवाली लोहे की एक जंजीर का नाम जरीब है। जिसमें १०० कड़ियाँ

होती है जो छल्लों से जुडी रहती है, और दोनों तरफ दो पीतल या लोहे के हत्थे लगे रहते है। जिन को पकडकर जरीब को खींचते है। अत की दोनों कडियाँ हत्थों को मिलाकर, लम्बाई में बाकी कडियों के बराबर होती है। कडी गिनने के लिये हर दश कडी पर पीतल का एक निशान होता है। जिससे कडियों की गिनती आसानी से हो जाती है। दश कडी वाले पीतल के टुकडे में एक नोंक, बीस में दो, ३० में तीन. ४० में चार और पचास में गोल फूल लगा रहता है। इसी तरह से ६० में ४, ७० में ३, ८० में २, ९० में १ नोक रहती है, ताकि जरीब किसी हत्थे से लगाई जाने पर उल्टी न मालूम हो सके।

जरीबें कई तरह की होती है। जिनमे १०० फीट वाली आम तौर पर इन्जिनियरिंग डिपार्टमेंट के कामों में इस्तेमाल की जाती है। ५० फीट की जरीब पहाड की सर्वे में इस्तेमाल की जाती है। क्योंकि पहाडों के ऊँचे, नीचे और ढाल होने की वजह से १०० फीट की जरीब आसानी से काम में नही लाई जा सकती।

पाँच तरह की जरीबें मशहूर है। (१) शाहजहानी ५५ गज की, (२) फरुखाबादी ५२$\frac{१}{२}$ गज की, (३) फतेपुरी ४४ गज की, (४) सहारनपुरी ४९$\frac{१}{२}$ गज की, और (५) गटरी २२ गज की लम्बी होती है। जरीबों की लबाई अगरेजी

गजों के हिसाब से रहती है। गटरी को छोड कर और प्राय सब जरीबों से नापी गई एक जरीब लंबी और एक जरीब चोडी जमीन का एक बीघा होता है। ढाई गटरी जरीब लंबी और ढाई गटरी जरीब चौडी नापी गई जमीन शाहजहानी जरीब के एक बीघा के बराबर होती है। क्योंकि गटरी जरीब से शाहजहानी जरीब की लम्बाई ढाई गुनी होती है। ये सब जरीबें रेव्हेन्यू डिपार्टमेंट में काम आती हैं। इनमें ६६ फीट लम्बी जरीब गटर्स चेन (Ganters Chain गटरी जरीब) के नाम से प्रसिद्ध है। यह रेव्हेन्यू डिपार्टमेंट, खासकर सेटिलमेंट की पैमायश के काम में आती है। प्रत्येक जरीब लोहे (Steel) के मोटे तार की बनी होती है और काम करने से बढती है। यानी खिंचाव की वजह से छल्लियों के मुँह खुल जाते है। लिहाजा काम शुरु करने के पहिले या खतम होने के पीछे जरीब को कैंडा में डाल कर दुरुस्त कर लेना चाहिये। यानी छल्लियों के मुह ठीक करके छल्लियाँ घटा बढाकर जरीब पूरी कर लेना चाहिये।

कैंडा—दुरुस्त जरीब को फैलाकर आखिरी दोनों कडों के किनारों और बीच के हर एक फूल के पास एक एक कीला गाड देना चाहिये, या जितने फीट की जरीब हो उतने ही फीट टेप के फीते को फैला कर दोनों फासलों के मुकाम पर खूँटियाँ गाडले, फिर १०, २० जितने हिस्से जरीब के करना हों उतने हिस्सों पर खूँटियाँ गाड कर कैंडा बनाले और जब जरीब जाँचनी हो, तो दोनों आखिरी खूँटियों में कडों को डाल कर

होती है जो छल्लों से जुडी रहती है, और दोनों तरफ दो पीतल या लोहे के हत्थे लगे रहते है। जिन को पकडकर जरीव को खींचते है। अत की दोनों कडियाँ हत्थों को मिलाकर, लम्बाई में बाकी कडियों के बराबर होती है। कडी गिनने के लिये हर दश कडी पर पीतल का एक निशान होता है। जिससे कडियों की गिनती आसानी से हो जाती है। दश कडी वाले पीतल के टुकड़े में एक नोंक बीस में दो, ३० में तीन. ४० में चार और पचास में गोल फूल लगा रहता है। इसी तरह से ६० में ४, ७० में ३, ८० में २, ९० में १ नोक रहती है, ताकि जरीब किसी हत्थे मे लगाई जाने पर उल्टी न मालूम हो सके।

जरीबें कई तरह की होती है। जिनमें १०० फीट वाली आम तौर पर इन्जिनियरिंग डिपार्टमेंट के कामों में इस्तेमाल की जाती है। ५० फीट की जरवि पहाद की सर्वे में इस्तेमाल की जाती है। क्योंकि पहाडों के ऊँचे, नीचे और ढाल होने की वजह से १०० फीट की जरीब आसानी से काम में नही लाई जा सकती।

पॉच तरह की जरीबें मशहूर है। (१) शाहजहानी ५५ गज की, (२) फरुखाबादी ५२$\frac{१}{२}$ गज की, (३) फतेपुरी ४४ गज की, (४) सहारनपुरी ४९$\frac{१}{२}$ गज की, और (५) गदरी २२ गज की लबी होती है। जरीबों की लबाई अगरेजी

दुरुस्त करले । इस कारवाई को जरीब परतालना कहते है। और खूँटियों का नाम कैंडा है ।

**उपयोग**–किसी एक जगह से दूसरी जगह का फासला मालूम करने के वास्ते इस तरह से जरीब को काम में लाते है कि पेश्तर दोनों मुकामो पर झडियाँ गाड देते है, और झडी के चारों तरफ चाँदा बना देते है, जैसे चित्र न० २३ में म न चाँदे बने है ।

एक आदमी जरीब को दाहिने हाथ में लेकर जिस मुकाम से रवाना होता है, उस मुकाम की झडी की जड से हत्थे को मिला कर जो दूसरा आदमी खडा होता है, उसे जरीब लगाने वाला (फालोअर Follower) कहते है । पहिला आदमी जिसके हाथ में दूसरा हत्था है सामने खडा होता है उसे जरीब लगाने वाला आगे की झडी की सीध में करता है । जब खींचने वाले के बिलकुल गर्दन के आड में झडी हो जावे, तब जरीब को झटकार कर खींचने वाला अगुवा (लीडर Leader) हत्थे को मिला कर सूजा गाड देता है । इस तरह से एक सूजे से एक जरीब शुमार होती है । अगला आदमी आगे को बढता है । पिछला सूजे में हत्था डाल कर पीछे की तरह जरीब लगाता है और आगे के आदमी को सीध में करता है, इसको रवानगी कहते हैं । इसी प्रकार आगे का आदमी पीछे की झडी और आदमी की सीध में होकर जरीब के ह[illegible] को मिलाकर बाहर

जा गाड देता है इसको वापसी कहते हैं। पिछला आदमी
ता लेते जाता है। जितने सूजे जरीब लगाने वाले के पास
गे उतनी जरीब का फासला समझा जावेगा। जब दशों सूजे
ट जावें तो दशवें सूजे के मुकाम पर दहाई का चिन्ह –¦– खोद
ा चाहिये। बाद में अगुवा सब सूजों को लेकर पहिले की
ह काम करेगा। अगुवा को चाहिये कि जरीब को न ज्यादा
ली रखे, न ताने और न बाकी रखे क्योंकि इससे पैमायश
गलती रह जाती है।

गटरी जरीब की कड़ी ७ ९.२ इच लम्बी होती है। गटरी जरीब
१० जरीब लम्बी और १ जरीब चौडी जमीन का यानी १०
जरीब का १ एकड होता है। एक एकड ८/५ बीघे या १
वा १२ बिस्वे के बराबर होता है।

सूजा:—(चित्र न० २) Arrow, एक लोहे के टुकडे
नाम है जो करीब १८ इच लम्बा होता है। जिसके एक
फ पकडने के लिये चूडी और दूसरी तरफ जमीन में गाडने
लिये नोक बनी रहती है। १ जरीब के साथ १० सूजे
ते हैं।

नोट –गटरी जरीब सब से छोटी होती है और इसमें मिल व फर्लांग
बराबर भाग होजाते है। यानी १ इच बराबर ५ गटरी जरीब या दो
शाजहानी जरीब के, २ इच बराबर १ फर्लांग के और १६ इच बराबर १
ल के होते हैं। इसलिये सेटलमेंट में इसी से काम लेते है।

का लट्ठा देकर उस कोने पर जिसका आफसेट लेना है भेजते हैं और नापनेवाला राइटेंगल लेकर जरीब के ऊपर झडी की तरफ मुँह करके इस तरह खडा होता है कि उसके पैरों के बीच में जरीब होती है। फिर अ धार को नाक की सीध में रख कर राइटेंगल की झडी फ को पकडके सामने के सूराख द में झडी को देखते हैं। और नीचे कलई के शीशे इ में लट्ठे वाले को देखते हैं। लट्ठे वाला झडी के ठीक नीचे मालूम पडा तो वही मुकाम जहाँ राइटेंगल के दस्ते के छेद में बँधा हुआ सुहावल लटका है आफसेट होगा। अगर लट्ठे वाला मनुष्य झडी के उस तरफ देख पडे जिधर लट्ठे वाला नहीं है तो आगे बढना चाहिये। अगर लट्ठे वाला मनुष्य झडी के उस तरफ देख पडे जिधर लट्ठे वाला खडा है तो पीछे हटना चाहिये। इस तरह आगे पीछे चलने से आफसेट ठीक लग जाता है ऐसे ही स धार को रख के सामने ज छिद्र और घ काँच में पहिले की तरह देखते हैं। फिर आफसेट मुकाम से कोने या बाँक तक जिसका आफसेट लिया हो फासला नाप लेते हैं। अगर एक ही जगह से एक ही तरफ दो आफसेट लगें तो दूसरे आफसेट को डबल आफसेट कहते हैं। चित्र नंबर २४ ल म समकोण।

नोट-(१) आफसेट को लंब, जरीब को आधार और आफसेट मुकाम को समकोण कहते हैं।

✓(२) आफसेट १०० फीट से १५० फीट तक ले सकते हैं, परन्तु ५० फीट से ज्यादा न लेना चाहिये।

सेट क की तरफ या जो दूसरा हो उसकी तरफ रहे। फिर डबिया को पकड कर जरीब पर आगे पीछे जहाँ पर झडी की परछाई स छेद में होकर द शीशा में पडके म काँच के कलई किये हिस्से में दिखाई पडने लगे, यानी आफसेट सामने झटी न के नीचे दिखाई पटने लगे तब उसी मुकाम से क लट्ठे वाले तक का फासला नाप लेना चाहिये, यही जरीन पर लन होगा।

**शकूक्रास स्टाक**-या चरखी (चित्र न ८) यह लकडी का आला ४½ फीट के करीब ऊँचा होकर नीचे गोल डडा लगा रहता है। इस डडे में नीचे लोहे की नोकदार साम लगी रहती है। जो आसानी से कडी जमीन में गड जाती है। और समकोण देखने के लिये इस डडे के ऊपर एक चपटी, गोल या चौकोर लकडी लगी रहती है। जिसके ऊपरी भाग में नाली के समान दो रेखायें एक दूसरी को समकोण बनाती हुई ९०° पर काटती हैं। यह राइटैंगल की तरह आफसेट लेने के काम में आती है।

**उपयोग**-जरीबी लाइन के किनारे **ब फ** पर-कोण **न** का आफसेट लेना है। इसलिये शकू को हाथ में लेकर **अ ब** जरीब पर **न** कोण की ओर मुँह करके चले। जब **म** मुकाम पर **न** मुकाम के सामने शकू की नली का चिन्ह, **ब इ द** एक सीध में मिल जावे, तब **ई** नोक को उसी मुकाम पर गाड देना चाहिये। पर खयाल रखना चाहिये कि शकू घूमने न पावे। फिर जरीबी लाइन की झडी **ब** की तरह शकू की रेखा **अ इ स**

और अ झडी को स ह अ से देखने पर ठीक मिल गया, तो जहा पर ई नोक है वही मुकाम आफसेट हुआ। अगर फर्क आवे तो हटा चला कर देखना चाहिये। (चित्र न० ९)

**टेपः**-(चित्र न० १०) यह ५० या १०० फीट लम्बी कपड़े की धज्जी या फौलाद का बना रहता है। जिसमें फीट और इच के निशान बने होते है। फीते के एक सिरे पर एक इच लम्बी कडी पकड़ने के लिये लगी रहती है। यह जरीब परतालने या इजिनियरिंग डिपार्टमेंट में लम्बाई नापने के काम में आता है। इसको मजबूत रखने के लिये चमडे के केस में बन्द रखते है।

**सहावलः**-(चित्र न० ११)यह एक आला पीतल या पत्थर का होता है। जिसमें रस्सी बॉध कर तख्ता व थिओडोलाइट प्रिजिमेटिक कपास, इत्यादि यत्र चॉदा पर कायम किये जाते हैं।

**परकार**-(चित्र न० १२) यह एक आला पीतल या लोहे का होता है जिसकी शकल चिमटे की तरह होती है। इसके जरिये पैमाना पर लम्बाई नाप कर कागज पर कायम करते है।

**प्रपोर्शनल कंपास**-(चित्र न० १३) यह बहुत उपयोगी यन्त्र होते हुए भी मामूली बक्स में नहीं होता।

इसके दो बराबर एक शकल के हिस्से होते है जिनको लिम्ब्स कहते है। क ब और ख ग, जिनका मध्य अ पेंच से

और अ झडी को स ह अ से देखने पर ठीक मिल गया, तो जहा पर ई नोक है वही मुकाम आफसेट हुआ। अगर फर्क आवे तो हटा चला कर देखना चाहिये। (चित्र न० ९)

**टेपः**–(चित्र न० १०) यह ५० या १०० फीट ल कपड़े की धज्जी या फौलाद का बना रहता है। जिसमें और इंच के निशान बने होते है। फीते के एक सिरे पर एक लम्बी कडी पकडने के लिये लगी रहती है। यह जरीब पर या इंजिनियरिंग डिपार्टमेंट में लम्बाई नापने के का आता है। इसको मजबूत रखने के लिये चमडे के केस में रखते हैं।

**सहावलः**–(चित्र न० ११) यह एक आला प पत्थर का होता है। जिसमें रस्सी बॉध कर तख्ता व लाइट प्रिजिमेंटिक कपास, इत्यादि यत्र चॉदा पर का जाते हैं।

**परकार**–(चित्र न० १२) यह एक आला पीतल का होता है जिसकी शकल चिमटे की तरह होती है जरिये पैमाना पर लम्बाई नाप कर कागज पर कायम

**प्रपोर्शनल कंपास**–(चित्र न० १३) यह बहुत यंत्र होते हुए भी मामूली बक्स में नहीं होता।

इसके दो बराबर एक शकल के हिस्से होते लिम्ब्स कहते है। क ब और ख ग, जिनका मध्

खुलता है । जिससे कि कम्पास के जो दो जोड है, जिनकी नोकें क ग और घ ख हे । जव यह वन्द कर लिये जाते है उस समय एक'ही नजर आते है जो कि एक छोटे पेंच से कसे रहते है और इस आलात को वन्द की हुई हालत में बताता है । यह स्ट्रुमेंट्स जिस वक्त वन्द किया जाता है उसी वक्त उसके पेंच अ को खोल कर लगाते हे ।

**उपयोग**–इससे किसी माप को छोटे से वडा और वडे से छोटा बना सकते है । इसमें एक तरफ से नाप कर दूसरे तरफ से कायम करते है । नक्शा बनाने के वास्ते अ पेंच को जितना ऊपर नीचे हटाओगे उतना बडा छोटा नक्शा बनेगा । जिस स्केल के नक्शे बनाना हो वह यत्र के दोनों बाजुओं पर बने रहते है, वहीं पर पेंच को लेजाकर कसना चाहिये ।

**वीम कम्पास**–(चित्र न० १४) उसे कहते है जिससे कि मामूली कपास की ताक़त से अधिक काम लिया जाना जरूरी हो ।

इसके दो खोल होते है । जिसमें स्केल वनी हुई लकडी पडी रहती है । लकडी का नाम इलेक्ट्रम है । हर एक खोल में पिसल या स्याही की परकार की नोक लगाने के लिये छेद रहता है, जिसमें पिंसली नोक लगा कर पेंच कसने से मजवूत हो जाता है । इसका एक खोल पटरी के सिरे पर मजवूत लगा रहता है । उसमें व्हर्नियर स्क्रू लगा रहता है और दूसरा इधर उधर हट सकता है जिसे कहीं भी कस सकते है । स्केल जो वार (पटरी) दिया गया है वह बिलकुल सही काम के लिये उपयोग

में न लेते फासले को जो कि कागज पर खींचा हुआ है उस में लेना चाहिये, जिस पर नक्शा बनाया जावेगा। इसका उपयोग शीट के मार्जन के समकोण की तरह जाच में किया जाता है।

**पैमाना**-यह यत्र पीतल का एक आयताकार होता है। जिसके माने हुए स्केल के जरिये बड़े से बडे लम्बे, चौडे फासलों को जैसे के तैसे छोटी सूरत मे बतला सकते है। जैसे एक मील के फासले को कागज में एक इच या एक फीट या एक गज वगैरह के फासले में जाहिर करते है।

*इस समय दो प्रकार के पैमानो से काम होता है। १ गटरी* दूसरे शाहजहानी जरीब का।

**पैमाना गटरी जरीब का**-(चित्र न० १५) एक मील मे ८० जरीब गटरी होती है। और एक मील का फासला पैमाना गटरी से १६ इच माना है। इसलिये १६ इच=८० जरीब गटरी या १ इच=५ जरीब गटरी, यह पैमाना ६ इच लम्बा होने से ३० जरीब गटरी हुई। पैमाना मे जो बाई तरफ सख्या ऊपर नीचे लम्बाई के हिस्से में लिखी है वह तादाद जरीब इस तरह जाहिर करती है, कि लम्बाई के दाहिने तरफ के बिन्दु से एक सख्या के दरमियान १ जरीब का, २ के दरमियान २ जरीब का, इसी तरह ५ के दरमियान ५ जरीब का जो एक इन्च के बराबर है बताता है। शून्य के दाहिनी तरफ का हरएक हिन्दसा ५ जरीब जाहिर करता है ये एक २ इच की दूरी पर होते है।

जो लकीर चौडाई से चौडाई तक लम्बाई के समानान्तर खिंची हुई है। इसमें से ९ नम्बर के सामने खडी रेखा और ऊपरी भाग के पहिले अक वाली रेखा के नीचे ९० कडी का इसी तरह से रेखा नम्बर ८, ६, ४, २, इत्यादि बिन्दु और अक के बीच ( द स व य स तिरछी रेखा के बीच ) में ८०, ६०, ४०, २०, कडी इत्यादि का अन्तर बताती है।

**उदाहरण**—नौ जरीब साठ कडी का फासला पैमाना पर मालूम करना है तो पहिले ९ जरीब परकार से इस तरह नापो कि नीचे की लम्बाई में पहिले परकार की १ नोक बिन्दु पर, दूसरी सख्या के उस खडी रेखा पर जो ९ जरीब जाहिर करती है। बाद को बाईं तरफ जो एक २ जरीब की दूरी पर तिरछी रेखायें है नोक को बिन्दु से उठा कर ४ जरीब की रेखा पर रखकर दोनों रेखाओं के ऊपर नोक रगडते हुवे ऊपर की तरफ बढाया अब चौडाई की एक रेखा पर ९-१० दो पर ९-२० तीन पर ९-३० इत्यादि इसी तरह क्रम वार कडियाँ बढती गई। और दोनों १० कडियों के बीच में ५ कडी या कम ज्यादा जो १० कडी से अधिक न हो ले सकते है। इसी तरह जितनी जरीब या कडी लेना हो ले सकते है।

**पैमाना शाहजहानी जरीब का**—( चित्र न० १६ ) यह ५५ गज लम्बी जरीब जिसका नाम शाहजहानी है उससे होता है। इस जरीब में २० गट्ठे होते है व स्केल में एक इच=दो जरीब या ४० गट्ठे या ११० गज के होती है। इस जरीब से

३२ जरीब का मील होता है। यह ६ इच लम्बा १ इंच चौडा होता है।

दीगर स्केल–(चित्र न० १७)मान लिया कि एक इच=६ फीट के स्केल बनाना है। इसलिये अ ब एक सीधी रेखा खींच कर उसमें मिली हुई एक सीधी रेखा ब स इस प्रकार से खींचो कि अ ब स कोण बन जावे। कोण कितना ही हो इसके नापने की कोई जरूरत नहीं। चूकि आधे २ फीट और एक २ फीट के निशान करना है, इसलिये ब कोण से कुछ फासला परकार में लेकर तिरछी रेखा ब स पर दो निशान लगादो, यह आधे २ फीट के निशान बन गये। बाद इन दोनों टुकड़ों की लम्बाई परकार में लेकर ब स रेखा पर ५ निशान लगा दो यह पाँच फीट के निशान बन गये। इस तरह से ६ फीट के ६ निशान तिरछी रेखा पर बना कर अ ब रेखा के ब बिन्दु से एक एक इच की दूरी पर निशान लगादो यह छ छ फीट के निशान बन जावेंगे। फिर अ ब रेखा के एक इच के निशान क और ब स रेखा के निशान म को मिलादो। फिर क म रेखा के समानान्तर निशानों पर रेखा ब की तरफ खींचते जावो तो ब क १ इच के बराबर छ भाग हो जावेंगे जो प्रत्येक भाग १ फीट होगा। व ब बिन्दु के पास दो टुकडे आधे २ फीट के है इस तरह से किसी भी फासले का स्केल बन जाता हे।

नोट.-छोटे टुकडे दो २ गट्ठे के बडे १ जरीब के बराबर होते ह।

गुनियाँ-यह आला पीतल का या हाथी दाँत का आयताकार २ इच लम्बा होता है। जिसके किनारे एक तरफ जरीब कड़ी के निशानात बहिसाब १६ इच=फी मील के बने रहते है। व लम्ब बनाने के वास्ते बीचो बीच में एकखडी रेखा समकोण बनाती हुई होती हे। इस से खेत के कोणो और बाँकों का लम्ब जो जमीन पर राइटेंगल से लिया था, कागज पर कायम किया जाता है। गोया जमीन पर राइटेंगल व कागज पर गुनिया समकोण और लम्ब बनाती है।

गुनियाँ गटरी-( चित्र न० १८ ) यह दो इच लम्बी आधी इच चौड़ी आयताकार बनी होती है। इसके बीचो बीच में एक रेखा एक २ इच को अलग २ जाहिर करती हुई बनी होती है। इन इचों में चित्र में बने मुताबिक पॉच २ टुकडे होते है जो गटरी जरीब कहलाते हैं। इन गटरी जरीब के टुकटों में पॉच २ हीस्से होते है जो स्केल में २० कडी के बराबर होते है। इसे गटरी जरीब का गुनियाँ कहते हे।

गुनियाँ शाहजहानी जरीब-( चित्र न० १९ ) यह गुनियाँ दो इच लम्बी आयताकार होती है, इसके बीचोबीच में गटरी की तरह एक रेखा दो भाग करती हुई बनी रहती है। और दोनों ईचों के चार २ बराबर टुकड़े बने रहते है जो हर एक टुकडा आधी जरीब ( १० गट्ठा ) के बराबर होता है। ये १० गट्ठा

**एकड की कघी**—(चित्र न० २१) से रकबा इस तरह निकाला जाता है कि कघी के किसी तागे को खेत की मेंड पर रखना चाहिये। फिर इस तागे और इसके पास के दूसरे तागे के बीच मे खेत की अ ब मेंड के पास का फासला १ व २ को परकार में लेकर दूसरे और तीसरे तागे के बीच ३ व ४ को इस तरह से नापो कि जो परकार की नोक २ पर थी वह ३ नम्बर वाली मेंड पर पडे। व एक सख्या पर की नोक मेड के पीछे क मुकाम पर रह जावे फिर ३ पर की नोक को उठाकर आगे ४ तक बढाओ। यह भी फासला परकार में लेकर ४ की नोक को पहिले बताये मुताबिक हर दो तागो के बीच में बढाते जावो और पिछली नोक जिस जगह पडे उस जगह से हटने न पावे। यानी परकार में जो फासला लिया जा चुका है वह परकार खींचने से कमी न हो। परकार की नोक ३० जरीन लम्बाई तक बढाई जावे। अगर खेत बहुत बडा हो तो परकार को कघी के पैमाने पर तोल लेवें। अगर आखिरी तागा या मेंट के दरमियान कुछ रकबा रह जावे जिस पर तागा न पहुँचे तो उसको इस तरह से नापो कि खेत की उस मेंट पर की आगे बढाने वाली नोक को रखो जो चौडी हो वह पतली तरफ बढाओ। जैसे १२ नोक रख कर ११ तक बढाने से धागे के बीच में जो जगह दाहिने छूटी थी ११ नम्बर की जगह से ख तक की लम्बाई जो शेप थी इस छूटी हुई जगह में भरने से भर जाने। यह काम मुहावरे से ठीक आता है।

दो इचवर्ग में एक एकड रकबा होता है । व दो इच की लम्बाई ५० हिस्सों में बटी होती है । जो हर हिस्सा २ डिसमिल का होता है । क्योंकि १ जरीब चौडाई १ लम्बाई का १० डिसमिल होता है । और १ जरीब चौडाई १० कड़ी लम्बाई का १ डिसमिल होता है । इसलिये चौडाई १ ही जरीब रख कर परकार की नोक को लम्बाई की तरफ बढाने से डिसमिल बढते जाते है । जब लम्बाई १० जरीब होती है तब १० जरीब लम्बा १ जरीब चौडा १० वर्ग जरीब हो जाता है और १० वर्ग जरीब का एक एकड होता है । सबब चौडाई में फर्क न करते लम्बाई में परकार बढाते है । व तागे एक २ जरीब के फासले पर इसी कारण से रहते है । पहिले बताये हुए कायदे से फैली हुई परकार को कघी में बने हुए पैमाने पर रखकर मालूम कर लिया जावे कि रकबा कितना हुआ ।

## प्रकरण २.

सर्वे करते समय जिन निशानो को काममें लाते है उनका वर्णन । नक्शा नबर २२

चॉदा—वह मुकाम बनाया हुवा गोल शकल का होता है जहॉ दो सरहद्दी या मुरब्बा तराशी की लाइनें आपस में मिले । इसे बाउँडरी करते समय सरहद्द पर, और टुकडे करते समय दरमियान में बनाते है । इसे ढोला मटोला या मटाम कहते है । देखो नक्शा नबर २३ म न ।

**तूदा**–वह मिट्टी का निशान होता है, जो बदोबस्त के समय काकड (सरहद्द)की टेढ या झुकाव पर बनाया जाता है। देखो चित्र नबर ४५ **र म न**।

**कटान**–वह निशान है जो जरीब गुजरते समय किसी मेंड पर जरीब के नीचे खोद दिया जाता है जैसे चित्र नबर २२ मे **म न** जरीब जा रही है और बीचमें **प** निशान मेंड पर कटान का है। यह मेंड पर जरीब के पडने से उसके नीचे लम्बी रेखा के समान खोद दिया है।

**गोदा**–वह निशान मुकर्रर किया हुवा गोल शकल का होता है। जो किसी लाइन पर पैमायश की आसानी के लिये एक खड्डा डेढ फुट व्यास का खोद दिया जाता है। इसी गोदे पर से दूसरे गोदे या कटान अथवा ढहाई पर लाइनें डालकर दोनों तरफ के कोनों अथवा झुकाव का आफसेट लेते है। जिनका आफसेट पहिले नहीं लिया था जेसे **ग ख** गोदा चि० न० २५

**सिमेंडा**-वह मुकाम है जहाँ एक ही कोने पर तीन मेंडे मिले। जेसे **क** चि० न० २२

**चौमेडा**–वह मुकाम है जहाँ एक ही कोने पर चार मेंडें मिले। **ख** चि० न० २२

**लाइन खारजी**–वह है जिससे पैमायश कर रहे हों उसके दाहिने या बॉये तरफ बगैर कटान दिये जाती हो।

✓फीलडबुक Fildbook उस किताब को कहते है जिस मे की हुई कुल पैमायश की नाप वगैरा मौके पर लिखी जाती है। और जो कोने या ऑफ जरीबी लाइन के दाहिने या बॉये तरफ आते है, वे उसी तरफ अपनी दूरी सहित दर्ज होते है। और खेत की मेंड इत्यादि मिलाकर शकल बना लेते है। इस नक्शे के बनाने में परकार पैमाने के उपयोग की कोई जरूरत नहीं।

✓नोट -फील्डबुक का किताब ऐसी होना चाहिये कि जिसम जो कुछ लिखना हो ठीक लिखा जा सके।

✓फील्डबुक में मौके पर की हुई सर्वे नर्म पेंसिल से लिखना चाहिये और घर आने पर स्याही फेर दी जावे। जहॉ तक होसके उसी रोज प्लाट भी कर लेना चाहिये।

✓नोट -सर्वे करते समय नापने वाले रक्बे को हमेशा बॉये हाथ के तरफ कर के नापना चाहिये।

एकभुज-(चि० न० २३) जब एक भुज से पैमायश करना हो तो फीलडबुक नंबर २३ की तरह दो मुकाम पर इस तरह से झडी गाडो कि जो रकबा नापना है, इन झडियों के बीच में आजावे, जैसे म न झडी। और पैमायश जहाँ तक होसके पश्चिमोत्तर कोण से शुरू करना चाहिये। और फील्टबुक नबर २३ की तरह लिखो। मान लिया म चादे से न चादे पर लाइन जाती है। इस लिये पहिले म झडी से पैमायश शुरू की तो अ मुकाम पर इ का आफसेट

✓फील्डबुक Fildbook उस किताब को कहते हैं जिस में की हुई कुल पैमायश की नाप वगैरा मौके पर लिखी जाती है। और जो कोने या वॉक जरीबी लाइन के दाहिने या बॉये तरफ आते है, वे उसी तरफ अपनी दूरी सहित दर्ज होते है। और खेत की मेंड इत्यादि मिलाकर शकल बना लेते है। इस नक्शे के बनाने में परकार पैमाने के उपयोग की कोई जरूरत नहीं।

✓नोट -फील्डबुक की किताब ऐसी होनी चाहिये कि जिसम जो कुछ लिखना हो ठीक लिखा जा सके।

✓फील्डबुक में मौके पर की हुई सर्वे नर्म पेंसिल से लिखना चाहिये और घर आने पर स्याही फेर दी जावे। जहाँ तक होसके उसी रोज प्लाट भी कर लेना चाहिये।

✓नोट -सर्वे करते समय नापने वाले रस्ते को हमेशा बॉये हाथ के तरफ कर के नापना चाहिये।

एकभुज-(चि० न० २३) जब एक भुज से पैमायश करना हो तो फील्डबुक नबर २३ की तरह दो मुकाम पर इस तरह से झंडी गाडो कि जो रकबा नापना है, इन झंडियों के बीच में आजावे, जैसे म न झंडी। और पैमायश जहाँ तक होसके पश्चिमोत्तर कोण मे शुरू करना चाहिये। और फील्डबुक नबर २३ की तरह लिखो। मान लिया म चादे मे न चादे पर लाइन जाती है। इस लिये पहिले म झडी से पैमायश शुरू की तो अ मुकाम पर इ का आफसेट

दाहिने तरफ लगने से टूटी रेखा से इ तक लम्ब खींच कर दूरी १-३० लिख दी। इ मुकाम से दो मेडें दाखिली प और खारिजी ओ की तरफ जाती है, इस लिये कोण के रूप में बना दिया। आगे प कटान होने से फील्डबुक पर काट किया। और इ मुकाम से मेंड प से मिलती है, इस लिये मिला दिया। आगे उ मुकाम २-४० पर ए कोण का आफसेट बाँये तरफ १-५० का लगा ए से एक मेंड कटान प से मिलने से मिलादी। व एक ख तरफ जाती है सबब खारिजी बतादी। इसी तरह घ पर ६-२० कटान होने से फील्डबुक पर ६-२० लिख कर लाइन को काटदी यानी कटान का चिन्ह बना दिया। फिर क से ओ को २-०० का आफसेट दाहिने तरफ लगने से और इ मेंड व ध कटान ओ कोने में जमीन पर मिले है। सबब इ ओ और घ ओ को मिला दिया। और ग मुकाम ७-१५ पर १-६० आफसेट ख कोने का लगा व ए ख, घ ख, मेंडें ख मुकाम पर मिलती है इसलिये मिला दिया। आगे इसी तरह जो आफ्सेट दाहिने या बाँये तरफ आये, नाप कर जिस तरफ का उसी तरफ दूरी सहित लिखते गये जैसा फील्डबुक नंबर २३ में है। आखिर में जहाँ पर पैमायश खतम हुई उस झडी तक का कुल फासला लिख दिया। एक लाइन की पैमायश छोटे २ दो चार खेतों के लिये की जाती है और कुल लाइन की जो लम्बाई जरीब कडी में लिखी जाती है, वह झडी से शुमार हो कर

दूसरी झडी तक होती है। यानी दोनों चाँदे के बीच की कुल दूरी लिखी जाती है।

नोट—जरीब की जगह जरीब की गिन्ती है अगर जैसे १५-०० लिखे तो १५ जरीब हुई। आगे शून्य दशमलव का है, जिसके आगे शून्य यह कड़ी की जगह है। अगर १५ जरीब से एक कड़ी ज्यादा हो तो १५-०१ लिखेंगे। १० ज्यादा हो तो १५-१० लिखते हैं। २१ ज्यादा हो तो १५-२१ कड़ी लिखेंगे इस तरह जरीब कड़ी लिखते हैं।

त्रिभुज-(चित्र न० २४) जिस रकबे को त्रिभुज से पैमायश करना हो तो उसको तीन भुजाओं से घेर दो। फिर पश्चिमोत्तर कोण से पैमायश शुरू करो जैसे अ ब स त्रिभुज है इसलिये पहिले अ ब लाइन से पैमायश शुरू की, तो दाहिने और बाँये जो पास में कोण और चॉक आये उनका आफसेट एक भुज की पैमायश की तरह नाप २ कर लिख लिये। फिर ब स की पैमायश करके अ ब की तरह फील्डबुक लिखा। जो कोने पहिले मिलाने को रह गये थे इस लाइन पर के कटान या आफसेटों से मिलते हैं, उनको मिला दिया जैसे प ख, म ल, द ग, इत्यादि। फिर स अ की पैमायश की तो जो आफसेट मिलाने को बाकी रह गये थे उनको मिला दिया जैसे ग ह, ह क, न ग, इत्यादि। इस तरह कुल खेतों का फील्डबुक बन कर तैयार हो गया। फिर जो २ गलती हों सुधार लो।

चतुर्भुज—(चित्र० न० २५) चतुर्भुज से पैमायश करना हो तो, नम्बर २५ की तरह एक झडी पश्चिमोत्तर कोण तरफ

दूसरी दक्षिण पूर्व तरफ पैमायशी रकबे के किनारे गाड़ो। झडी गाडने में याद रखना चाहिये कि जिन खेतों की पैमायश करना है, उनकी मेंडें लाइनों के पास में हो। फिर पश्चिमोत्तर कोण से पैमायश शुरू करके सिलसिले वार अ ब, ब स, स द द अ की पैमायश करलो। बाद अ चॉदा से स चॉदाको करण (पेटा) लाइन डालकर अ स, पर जो कटान और आफसेट पास में आये उनको नापकर फील्डबुक में लिख लिया। लाइन नापते समय याद रखना चाहिये कि मुख्य लाइनों से जो खेत दूर होने से आफसेट नहीं लिये गये थे, उनके नापने के लिये गोदा बनाना चाहिये। इसलिये अ ब, लाइन पर ख, अ स लाइन पर ग क, द स लाइन पर म गोदा बनाया। फिर स द लाइन के गोदा म से अ स लाइन के गोदा ग पर शिकमी लाइन डालकर दोनों तरफ के आफसेट और कटान लिख लिये। व जो पहिले की लाइनों से मिलाने को रह गये थे उनको सिलसिले वार मिला दिये जैसे ग फ, य फ, च र, र ब, ब म, इत्यादि। बाद में कुल शिकमी लाइन की लम्बाई की नाप लिख देना चाहिये। इस तरह से जितनी शिकमी लाइनों से काम होसके डालकर करना चाहिये।

✓**शिकमी लाइन**–किसी टुकड़े के अन्दर किसी गोदा, कटान या दहाई से किसी दूसरा गोदा, कटान, या दहाईपर जो लाइन खेतों की पैमायश की आसानी के लिये डाली जाती है, उसे शिकमी लाइन कहते है। जैसे म ग।

पैमायश हो जावेगी । और इन तीनों लाइनों से जो खेत उठाने से रह जावे उनको शिकमी लाइन डालकर उठा लेना चाहिये इस तरह से कैंची लाइन से पैमायश हो जावेगी ।

✓**कौस**–पैमायश का वह तरीका है जो कोई दो मुकामात से तीसरे मुकाम को कायम करके किसी चौथे मुकाम से इत्मिनान करते है । यह तरीका अक्सर किसी खड्डा वगैर मे काम में लाया जाता है ।

**उदाहरण**—मान लिया कि थ द जरीबी लाइन जाती है इसके बगल में झाडा मय पडत जमीन के इसी खेत की पैमायश करने से छूटता है । इसलिये नम्बर १–२ गाँदा या कटान से तीसरे मुकाम पर कल्पित झडी नम्बर ३ की गाड दी । और नम्बर एक से नम्बर ३ को और नम्बर ३ से नम्बर २ की झडी पर लाइन डाल कर फील्डबुक लिख लिया, फिर नवर २६ की तरह प्लाट कर लिया । फील्डबुक लिखते वक्त नम्बर ३ की झडी के पास ही क कोण ब म मेड पर है उसको नाप कर लिख लिया फिर नवर ३ और क का फासला परकार में लेकर जॉच कर लिया कि नम्बर ३ की झडी प्लाट पर सही है इसका उपयोग त्रिभुज के माफिक होता है ।

✓**प्लाटः**—उस नकशे को कहते है जो नियत पैमाने से खेतों की शकल जैसी की वैसी कागज पर छोटी सूरत मे बताते है । देखो प्लाट न० २७ ।

**एक लाइन का प्लाटः**—(चि० न० २७) जब एक लाइन का प्लाट करना हो तो पैमाना या पटरी के सहारे से एक रेखा खींचदो। फिर किसी मुकाम पर बिन्दु लगा कर चाँदा म की तरह बनादो। चाँदा बन जाने बाद पाँच जरीब पैमाना से परकार में लेकर पाँच पाँच जरीब की दूरी पर पाँच में एक फ की तरह १० में दो ज की तरह रेखायें बनादो। इस तरह से हरएक लाइन ५ और १० जरीब में बट जाने बाद बाकी बचा हुआ फासला परकार में लेकर कागज पर कायम करके दूसरा चाँदा न बना दिया। फिर प्लाट इस तरह से किया कि प्लाट मे लम्बाई का शुमार पिछले चाँदे से होता है। जहाँ से लाइन का नापना शुरू किया है। म से अ मुकाम १ जरीब ६० कड़ी जो फील्डबुक में दर्ज है पैमाना से परकार में १-६० लेकर म चाँदा से आगे निशान अ कायम कर दिया। फिर अ मुकाम पर दाहिनी तरफ इ कोण का आफसेट १-३० होने से गुनिया की समकोण बनाती हुई रेखा को गुनिया लगाने की विधि से कायम करके १-३० पर निशान इस तरह से बनाओ कि- एक बड़ा टुकड़ा १ जरीब का, इसके आगे १ छोटा टुकड़ा जो २० कड़ी का है लेकर इसके आगे वाले २० कड़ी के टुकड़े के बीच में लेने से १-३० हो जावेगा। इस मुकामपर से दो मेंड़ें प और ओ जाती है उन्हें ध्यान में रक्खो या बारीक निशान खारिजी या दाखिली का जैसा मुनासिब हो बनादो। आगे की झड़ी से २-०० मुकाम प

है उसी तरफ गोल कौस खींचा फिर ब स दूरी पैमाना से परकार में लेकर पहिले के कौस को काटा। जहा पर कटे वहीं स मुकाम होने से चाँदा बना कर ब स और अ स लाइनें मिला दीं। इस तरह लाइनें मिल जाने से अ ब स त्रिभुज बन गया। फिर एक लाइन की तरह अ ब, ब स, स द लाइन का प्लाट सिलसिले वार कर गये और जो अ ब लाइन से मिलाने में आफसेट छूट गये थे व ब स से मिलते हैं उन्हें मिला दिये। और जो ब स व अ ब लाइन से आफसेट छूट गये वह स अ से मिला दिये।

**चतुर्भुज का प्लाट**–जब चतुर्भुज का प्लाट करना हो तो पेश्तर उत्तर तरफ शिरा दक्षिण तरफ नीचा भाग करके उत्तर दक्षिण झडी बनाओ। फिर पश्चिमोत्तर कोण से पूर्व दाक्षिण की तरफ एक रेखा इस अनुमान से खींचो जो चतुर्भुज के फील्ड-बुक की करण लाइन से कुछ बडी हो। बाद त्रिभुज में बताये नियमानुसार करण लाइन पर चाँदा अ से पाँच २ और दस २ के निशान बना दो और बाकी बचा हुवा हिस्सा परकार में लेकर इन पांच या दश के आगे कायम करके चादा स बनादो जैसा प्लाट में बताया है। फिर अ ब की दूरी परकार में लेकर अ से ब चाँदा तरफ कौस खींच दो बाद ब स की दूरी परकार में लेकर त्रिभुज में बताये तरीके से पेश्तर के कौस को काट दो वहीं स चाँदा होगा। इसी तरह द चाँदा कायम करके अ ब, ब स, स द, द अ, रेखायें खींच कर अनुक्रम से प्लाट कर जावो। बाद करण लाइन का प्लाट करलो। चूंकि

सर्वे करते समय इन पाँचों लाइनों से रकबा दूर होने से क ख, **ग र,** शिकमी लाइनें डाली गई थी जो फील्डबुक में दर्ज हैं उनको क गोदा से ख गोदा और ग कटान से म गोदा पर लाइन डालकर एक लाइन के मुताबिक प्लाट करलो। व जो आफसेट मिलाने से छूट गये थे उनको मिला दो। इस तरह से जितनी शिकमी लाइनें डाल कर रकबा नपसके उतनी डालकर सर्वे कर सकते है। और शिकमी लाइन पर शिकमी लाइन जितनी जरूरत हो डाली जा सकती है।

> **नोट** –कहा २ एक ही मुकाम से दो अथवा तीन मुकाम का आफसेट लगता ह। तो प्लाट में भी एकही मुकाम पर गुनिया लगाकर उसमे जितने आफसेट लगे हों निशान लगाकर सेट साच दो।

**कैंची लाइन का प्लाट**–करने में चतुर्भुज नबर २५ के प्लाट इ उ क्ष की तरह करना चाहिये। यानी प्रथम जो फील्डबुक में ह मुकाम से क्ष आफसेट लिखा है गुनिया से कायम कर के ह क्ष रेखा खींच कर पीछे के कटान इ से क्ष को और आगे के कटान उ से क्ष को रेखा खींच कर फील्टबुक में दर्ज शुदा दूरी पैमाना से परकार में लेकर जाच करके जो २ आफसेट कैंची लाइन के फील्डबुक में लिखे है उनका प्लाट कर लिया। चूकि फीलडबुक और प्लाट एकही तरह के हैं। इसलिये नक्शा नहीं दिया।

**जरीब के बीच में रुकावट**–(चित्र न० २९) जब जरीब एक चाँदे से दूसरे चाँदे पर जा रही हो और बीच मे कोई

झादा, चोरजाली, इत्यादि आ जाने के कारण जरीब सीधी न जा सक्ती हो तब इस तरह से काम करेंगे।

कल्पना किया कि अ फ जरीबी लाइन है जिसके बीच में म एक मकान है। दूर से मकान ढाल जमीन में होने से ऊँची झडी देख पड़ती थी। पर मकान पास आ जाने से झडी आड में हो गई। ऐसी हालत में अ मुकाम मे फ झडी की सीध में मिलाते हुए ब मुकाम पर से स मुकाम पर आदमी मकान से कुछ आगे भेज कर अ झडी के सामने राइटेंगल से म आदमी को देख कर लन कायम किया। फिर ब से स तक का फासला जरीब से नाप कर लिख लिया। इसके बाद स मुकाम पर राइटेंगल वाला आदमी खडा होकर लट्ठे वाले को द तरफ भेजा। और राइटेंगल में देख कर द लट्ठे वाले को हटा चला कर ब स्थान की झडी की सीध मे किया राइटेंगल वाला नहीं हटेगा। ब स द का फासला नाप कर लिख लिया। फिर द मुकाम पर राइटेंगल वाला खडा होकर पहिले की इ तरफ लट्ठे वाले को भेजकर स की सीध में आफसेट देखा। और ब स फासला के बराबर द इ को नापकर इ मुकाम पर पहुँच गये। अब इ मुकाम से फ मुकाम की झडी देख पडने लगी। इसीलिये मामूली तौर से इ फ फासले को नाप लिया। चूंकि ब स=द इ के और अ ब म, ब स द, स द इ, द इ फ, समकोण है। इसलिये म द २–७० की दूरी बराबर

है ब इ के ∴ अ ब+ स द + इ फ=अ फ के। इस तरह
४-४० २-७० ३-९० १०-६०
से जरीब के बीच में कोई अडचन आ जावे तो पार हो सकते है।

जरीब मे समकोण बनाना–(चि० न० ३०) जरीब से लम्ब इस तरह से बनाया जाता है कि कल्पना किया कि ब द के ब मुकाम पर लम्ब बनाना है, तो ३, ४, ५, का सम्बध लाइन से ३+४+५=१२ होते है और १२ से जरीब की १०० कडी को भाग देने से भजनफल ८ कडी आकर ४ कडी बचती है सबन ८ भुजाओं का अन्तर है, इस लिये ८ को अलग २ तीनों भुजाओं से गुणा करने पर तीनों भुजायें निकल आती है। जैसे ३×८=२४ व ४×८=३२ व ५×८=४० कडी। चूंकि सबसे बडी भुज करण है और करण के सामने का कोण समकोण होता हैं। इसलिये बाकी बची हुई दो भुजायें लम्ब और आधार है। इसलिये शेष बची हुई ४ कडी और दूसरे हत्थे को पकड के एक आदमी ब मुकाम पर खडा हो जावे और दूसरा द तरफ ४ कडी के आगे ३२ अधिक लेकर ३६ वीं कडी को पकड के दूसरी जरीब पर आधार रूप में खडा हो जावे। व तीसरा आदमी स आफसेट तरफ हत्थे से २४ कड़ी पकड कर ताने। और ब द मुकाम वाले दोनों आदमियों को चाहिये कि जरीब को खींचते समय नीचे की जरीब से बगल में न होवे। जब स द वाले मनुष्यों के खींचने से जरीब तनजावे तब ब द

नम्बर २९ मकान या झादा से रुकावट




नम्बर ३० जरीबसे समकोण बनाना







नवर ३१ नदी नापना

नम्बर मकान या इरादा से रुकावट
२९





नम्बर जरीबसे समकोण बनाना
३०



नवर नदी नापना
३१

जावे तब तालाब की पाल के जो आफसेट हैं उनका प्लाट करते जाओ। व चबूतरा के आफसेट नपे न होने से गुनियों के सहारे से तीनों लाइनों पर आफसेट की रेखायें अन्दाजी खींचो। इस तरह से जब एक आफसेट को दूसरा आफसेट काटे तो उस जगह बिन्दु लगादो। जैसे र द को द ज व ल य को क य, ब ख को द च, ग म को म छ सिलसिलेवार द य, ब म, स्थान पर काटती है। इसलिये द य, य ब, ब म, म द को मिलाने से तालाब का चित्र मय चबूतरा के बनगया।

**झाड की ऊँचाई नापना** (चित्र न० ३३) जिस झाड की ऊँचाई नापना हो तो फीता फीट इंच का झाड की जड से मिला कर ब स की तरह डालदो। फिर फीते पर झाड की तरफ पीठ करके दोनों जाघों के बीचमें सिर इतना झुकावो कि निगाह ४५° अंश का अर्धसमकोण बनाती हुई झाड की चोटी पर जावे। इस तरह से झाड की चोटी अ को देखते हुए आगे पीछे फीते पर चलने मे जब चोटी नजर आजावे तब समझ लो कि जितनी दूर झाड की जड मे फीते पर देखनेवाला आदमी खडा है उतनी ही ऊँचाई जड से चोटी की है। क्योंकि झाड खड़ा है सबब लम्बरूप मे है। और फीता या जरीब पडी है वह आधार है। और दोनों का बीच यानी झाड की जड ब कोण समकोण है।

पहाड़ की सर्वे–(चि० न० ३४) अगर पहाड, टीला या ढाल जमीन नापना हो, तो इस तरह से नापो । यदि गटरी जरीब से नापते हो तो लट्ठा शाहजहानी से गट्ठा, टेप से आफसेट रॉड के सिरे पर रस्सी ४०,५० हाथ लम्बी जितनी जरूरत हो बांध कर सहावल में बाँधो और दूसरे सिरे को हाथ में पकड कर चढाव की तरफ चलो । मान लो अ ब पहाड के समान ऊंची नीची जमीन है इसलिये अ स्थान से पहाड पर चढ कर हाथ में लट्ठे का ख सिरा पकड कर पहाड की सतह से इस तरह लगाओ कि सहावल अ स्थान पर ठहरे । फिर ख स्थान पर चिन्ह करके ऊपर चढ कर ख सिरे को घ स्थान पर रख कर सहावल को इस तरह से लटकाओ कि पेश्तर के ख स्थान पर किये हुए चिन्ह पर सहावल पडे व लट्ठा सम धरातल बनाता हुआ रहे । फिर घ स्थान पर चिन्ह करके ऊपर चढो और ब स्थान पर पहिले की तरह घ सिरा रखकर लट्ठे का लेव्हल मिलाकर सहावल को ऐसा लटकाओ कि घ स्थान पर ठहरे । इस तरह नाप कर चढाव की क ख+ग घ+ड ब लम्बाई जोड ले । यह पहाड के धरातल की लम्बाई होगी । अगर ऊँचाई नापनी हो तो रस्सी अ क+ख ग+घ ड को जोडो । फिर उतार की तरफ इस तरह से नापो ।

लट्ठे का खाली सिरा ज मुकाम पर रख कर समतल करो । दूसरे सिरे का सहावल, लटकाने मे छ स्थानपर पडा । इसलिये नीचे उतर कर छ स्थान पर लट्ठे का सिरा ज रख कर

नम्बर पहाड
३४




नवर ढालू जमीन या टेकरी
३५



✓ पहाड की सर्वे-(चि० न० ३४) अगर पहाड, टीला या ढालू जमीन नापना हो, तो इस तरह से नापो। यदि गटरी जरीब से नापते हो तो लट्ठा शाहजहानी से गठ्ठा, टेप से आफमेट रॉड के सिरे पर रस्सी ४०,५० हाथ लम्बी जितनी जरूरत हो बांध कर सहावल में बाँधो और दूसरे सिरे को हाथ में पकड कर चढाव की तरफ चलो। मान लो अ ब पहाड के समान ऊँची नीची जमीन है इसलिये अ स्थान से पहाड पर चढ कर हाथ मे लट्ठे का ख सिरा पकड कर पहाड की सतह से इस तरह लगाओ कि सहावल अ स्थान पर ठहरे। फिर ख स्थान पर चिन्ह करके ऊपर चढ कर ख सिरे को घ स्थान पर रख कर सहावल को इस तरह से लटकाओ कि पेश्तर के ख स्थान पर किये हुए चिन्ह पर सहावल पडे व लट्ठा सम धरातल बनाता हुआ रहे। फिर घ स्थान पर चिन्ह करके ऊपर चढो और ब स्थान पर पहिले की तरह घ सिरा रखकर लट्ठे का लेव्हल मिलाकर सहावल को ऐसा लटकाओ कि घ स्थान पर ठहरे। इस तरह नाप कर चढाव की क ख+ग घ+ड ब लम्बाई जोड ले। यह पहाड के धरातल की लम्बाई होगी। अगर ऊँचाई नापनी हो तो रस्सी अ क+ख ग+घ ड को जोडो। फिर उतार की तरफ इस तरह से नापो।

लट्ठे का खाली सिरा न मुकाम पर रख कर समतल करो। दूसरे सिरे का सहावल, लटकाने से छ स्थानपर पडा। इसलिये नीचे उतर कर छ स्थान पर लट्ठे का सिरा न रख कर

सहावल को लटकाया तो स स्थानपर पडा। च च+छ ज+झ ज को जोडने से उतार के तरफ की लम्बाई होगी। इस तरह बहुत ऊँची नीची जमीन नापी जासकेगी। देखो चि०न०३४

अगर ऊँचाई या निचाई कम हो तो द य की तरह नापो जरीब के एक हत्थे को इतना ऊँचा उठाओ कि च छ की तरह लेव्हल मे हो जावे। फिर जरीब जितनी लंबाई तक लेव्हल में मिलती हो उतनी कडी को पकड के छ स्थान वाला आदमी जरीब को जमीन में लगाकर निशान बनादेवे। फिर च स्थान वाला आदमी छ पर खडा होकर पहिले की तरह जरीब को इतनी ऊँची उठावे कि ज झ जरीब लेव्हल में हो जावे। और झ स्थान का आदमी जरीब को जमीन से मिलाकर रखे। जब नप जावे तो इसी तरह आगे नापना चाहिये। इस बातकी जरूरत नहीं कि जरीब पूरी ही लगाई जावे। जितनी लम्बी जरीब लेव्हल (समधरा-तल) में हो सकती हो, उतनी लगा सकते हो। जैसे च छ १-६०+ज झ १-४०+ञ ट २-८०+ट प १-०० सबको जोडता जावे तो लम्बाई ६-८० हुई यह तरीका ढालू जमीन नापने का है। देखो चित्र नम्बर ३५।

## प्रकरण ४।

### प्लेन टेबल सर्वे।

प्लेन टेबल सर्वे में नीचे लिखे मुवाफिक आलात काम में लाये जाते है।

**तख्ता मुसत्तह**-(चि० न० ३६) Plane table प्लेन टेबल या समधरातल पट्टा यह यत्र नर्म लकडी का ३० इच लम्बा २४ इच चौडा आयताकार होता है जो तिपाई पर पीतल के पेंच से कस दिया जाता है। यह प्लाट करने और हदबस्त के काम में लाया जाता है।

**तिपाई**-(चि० न० ३७) एक लकडी का यत्र होता है। इसमें तीन पाये नोकीले होकर एक लकडी में पीतल के पेचों से कसे रहते है। यह पेंच पाये ढीले करने तथा कसने के काम में आते है। और बीच की लकडी के गोल छेद पर तख्ता रख कर पेच नबर ३८ कसा जाता है।

**बैरंग**-(चि० न० ३९) Bearing यह आला पीतल का आयताकार बक्स की शकल का होता है। जिसमें एक मिकनातीसी ( लोह चुम्बक या मेगनेटिक नीडल ) सुई लगी रहती है। किसी में एक तरफ और किसी में दोनों तरफ अशों के चिन्ह बने रहते है अशों के ऊपर पेंच व सुई कसने या ढीली करने के लिये लगा रहता है। यह ठीक उत्तर दिशा में तख्ता कायम करके उत्तर बताने वाली झडी बनाने के काम मे लाया जाता है।

**कुतुबनुमा**-(चि० न० ४०) यह पीतल की गोल डिबिया होती है। जिसके अदर एक मिकनातीसी सुई लगी रहती है। और ऊपर एक काँच का ढक्कन लगा रहता है। जिसमे अन्दर की

**उपयोग**–जब तख्ते को तिपाई समेत चाँदा पर कायम करो तो तख्ते के बीचोबीच में लेव्हल रखकर देखो कि अलकाहल का बुलबुला किधर गया है। जिधर जावे उस तरफ तख्ते को ऊँचा समझ कर पाये हटा चला कर देखो। जब बुलबुला बीचोबीच में आ जावे तब तख्ता बराबर समझकर दूसरा काम करो।

**शिस्त**–(चि० न० ४३) यह आला लकडी अथवा पीतल की पटरी की तरह करीब दो ढाई फीट लम्बा होता है। इसके दोनों सिरों पर दो दीदवान एक देखने का दूसरा दिखाई देने का होता है। इसको तख्ते पर रख कर किसी मुकाम की सीध कायम करते है।

**हद्‌बस्त**–(चि० न० ४४) किसी गाँव या चक के फाकड को पैमायश के समय नाप कर कागज पर बनाने को हद्‌बस्त कहते है।

चुकि एक भुज, त्रिभुज, चतुर्भुज, से पैमायश करना पहिले बताया जा चुका है, परन्तु इन तरीकों से किसी बडा रकबे या गाँव की पैमायश नहीं की जा सकती है इसलिये ऐसे रकबे या गाँव को हद्‌बस्त कर के पैमायश करेंगे।

जब किसी गाँव या रकबे की हद्‌बस्त करना हो तो पहिले उसके चारों तरफ ढोला बन्दी करके उचित स्थानों पर चाँदे (स्टेशन) बना [illegible] हाँ पर सरहद में टेढाई हो

नवर हद्दवस्त
४४



उपयोग–जब तख्ते को तिपाई समेत चॉदा पर कायम करो तो तख्ते के बीचोबीच में लेव्हल रखकर देखो कि अलकोहल का बुलबुला किधर गया है। जिधर जावे उस तरफ तख्ते को ऊँचा समझ कर पाये हटा चला कर देखो। जब बुलबुला बीचोबीच में आ जावे तब तख्ता बराबर समझकर दूसरा काम करो।

शिस्त–(चि० न० ४३) यह आला लकडी अथवा पीतल की पटरी की तरह करीब दो ढाई फीट लम्बा होता है। इसके दोनों सिरों पर दो दीदवान एक देखने का दूसरा दिखाई देने का होता है। इसको तख्ते पर रख कर किसी मुकाम की सीध कायम करते हैं।

हद्दवस्त–(चि० न० ४४) किसी गाँव या चक के काकड को पैमायश के समय नाप कर कागज पर बनाने को हद्दवस्त कहते है।

चूकि एक भुज, त्रिभुज, चतुर्भुज, से पैमायश करना पहिले बताया जा चुका है परन्तु इन तरीको से किसी बडा रकबे या गाँव की पैमायश नहीं की जा सकती है इसलिये ऐसे रकबे या गाँव को हद्दवस्त कर के पैमायश करेंगे।

जब किसी गाँव या रकबे की हद्दवस्त करना हो तो पहिले उसके चारों तरफ ढोला बन्दी करके उचित स्थानो पर चाँद (मटाम) बना दो व जहाँ पर सरहद में टेढाई हो

वहाँ, पटेल और गाँव के असामियों से दरियाफ्त करके, त्रिकोण चबूतरा बनाओ जिसकी प्रत्येक भुज ३ फीट लम्बी हो, इसे तूदा कहते है। देखो खाका नबर ४५ निशान नगर **र म न** इत्यादि। व नक्शे में टेढाई पर छोटी लकीर बना देते है जैसे प्लाट में बने है। और जिस चादा पर सिहद्दा या चौहद्दा इत्यादि होता है उस जगह वर्गाकार चबूतरा बना देते हैं। देखो खाका नबर ४५ **क य ग**। और प्लाट में चाँदा के बीच में चौकोर वर्ग बना कर तोखा की लकीर खींच देते है। फिर बीच में एक ऐसे स्थान पर जहाँ से चक के सब चाँदो की झडिया नजर आवें चाँदा बनादो जिस को मरकज, केंद्र या सेन्टर कहते है। इस तरह सरहद पर जितने चांदे बनाये जावे वे सब ऐसे हों जहाँ से मरकज की झडी नजर आती हो। फिर सरहदी चाँदों से मरकज तक के गोदा कटान इत्यादि लिखते हुए कुल फासला अलग २ नाप कर खाका बना लो। साथ ही उसके सरहदी चाँदों का दरमियानी फासला नाप कर सरहद के आफसेटों का फील्डबुक भी लिख लो। जैसे अख, अग, अघ इत्यादि लाइनों पर कटान गोदा, दहाई की नाप व निशान बने है। और बाउडरी पर **कख, खग, गघ** इत्यादि की तरह काकड़ के आफसेट लिख लो देखो नबर ४५।

इतना करके मरकज पर तिपाई नबर ३७ को खडी कर के सूराख र पर तख्त में जो नीचे पीतली भाग ह लगा है

रख कर ह सूराख में तिपाई के नीचे के भाग में पेंच नंबर ३८ को डाल कर कसदो। अगर पेंच कसने पर तख्ता ढीला होकर घूमता हो तो ढिबरी (वायसर) पेंच में डालकर कसने से कड़ा हो जावेगा। लेकिन पीतल की ढिबरी के ऊपर एक चमड़े की ढिबरी लगाई जावे तो काम बहुत ठीक होगा। फिर सब पेंच त थ द और नंबर ३८ को ढीला कर के नंबर ३८ के पेंच में सहावल को बांध कर चाँदा पर गड़ी हुई खूंटियों पर लटकाओ और तिपाई के पैरों को हटा चला कर सहावल को चाँदे पर लटकाने की कोशिश करो। जब सहावल चाँदा पर लटकने लगे तब तख्ते का लेव्हल देखना चाहिये कि तख्ता चौरस है या नहीं। अगर चौरस न हो तो लेव्हल का उपयोग बताये मुताबिक चौरस करलो। अगर लेव्हल पास में न हो तो पेन्सिल को तख्ते पर छोडो जिधर तख्ता नीचा होगा उसी तरफ पेन्सिल जावेगी। यह जानकर कि तख्ता किधर ऊँचा है दुरुस्त करलो। जब तख्ता चाँदे पर कायम होकर चौरस जम जावे तब तिपाई के पेंचों को कसदो। फिर तख्ते पर कागज पिन या पेपरपिन के जरिये चिपका कर जिस मुकाम से झंडियाँ काटने की मनशा हो उस मुकाम पर एक पिन गाड दो।

**वैरंग**–तख्ते के कागज पर उत्तर-पश्चिम कोण के किनारे मिला कर समानान्तर रखो। और वैरंग की सुई जो पेंच के जरिये कसी है ढीली करके तख्ते को इतना घुमाओ कि वैरंग में बनी हुई शून्य डिगरी के सामने सुई हो जावे तब नीचे का

पेच कसदो। और बेरग के सहारे एक रेखा खींच कर उत्तर तरफ फरेरा बना दो। इस तरह झडी बनाओ कि फरेरा पूर्व तरफ उडता हो।

**शिस्त का उपयोग**–शिस्त को पिन के सहारे दाहिनी तरफ इस तरह से रखो कि धागा वाला दीदवान झडी की तरफ रहे, जैसे उ मुकाम पर पिन गडी है और ग धागे वाला दीदवान झडी ख तरफ व इ दीदवान जिससे देखते है अपने तरफ रहे। इसलिये सब झडियॉ सिलसिलेवार इस तरह से काटो। मान लिया कि पहिले छ झडी काटना है, तो शिस्त को पिन के सहारे रखकर धागेवाला दीदवान छ तरफ करके किसी एक छेद मे झडी को धागेवाले दीदवान में धागे के बिलकुल पीछे से देखो अगर झडी नीचे हो तो बीच से दिखाई देगी। अगर बहुत ऊचे हो और तीनों दीदवानों से न दिखाई देती हो तो धागेवाले और देखने वाले दोनों दीदवान के ऊपर तागा बॉध कर तागे की सीध में झडी काटो। जब सामने के तागे की आड में झडी हो जावे और शिस्तापिन से हटी न हो, तब पिन की तरफ शिस्त के सहारे रेखा खींच दो। जैसे छ झडी की तरफ उ पिन से उ छ रेखा खींची है। इस तरह से सब झडियों को एक ही मुकाम से काटकर रेखाये खींच दो। देखो चित्र नबर ४४।

फिर खाका नबर ४५ में लिखे मुताबिक दूरी का प्लाट इस तरह से करो कि जिस लाइन को मौके पर शिस्त से काटी

थी, उसी लाइन के फासले का प्लाट उस पर करो इस तरह से मर्कज की लाइनों का प्लाट हो जाने बाद देखो कि हद बस्त लाइनों के फासले लिखे हुये फासलों के बराबर है या नहीं। अगर हों तो ठीक है, न हों तो फर्क जरीब पीछे १ कडी तक का हो तो फर्क को दहाइयों में बाँट दो। फिर हद बस्त लाइन पर जो सरहद के आफसेट है प्लाट कर जाओ देखो चित्र नंबर ४६ प्लाट मर्कज का। इससे चक अनेक त्रिभुजों में बँट जावेगा जैसे क अ ख, ख अ ग, ग अ घ इत्यादि यह किश्तवार का साधन हो सकते है। अर्थात् त्रिभुज के लाइनो के कटानगोंदा पर से दूसरे कटानगोंदा पर या जो मुनासिब मुकाम हो उस पर शिकमी लाइन डाल कर चित्र नंबर ४६ की तरह खेत नापलो।

**दो मरकज**-(चि० न० ४७) किसी बडे रकबे या गॉव में यह असम्भव है कि एक ही मरकज (केन्द्र) से काम चलसके। अर्थात ऐसा कोई मुकाम नहीं हो सकता जहाँ मरकज बनाया जावे और उससे सब सरहदी चॉदो की झंडियॉ दिखाई दे सकें। इसलिये जरूरत होने पर दो या दो से अधिक जितने जरूरी हों मरकज बनाये जा सकते हैं। जैसे चित्र नंबर ४७ में अ और ब दो मरकज हैं और बाकी सब चांदे हैं। इसलिये पहिले जो अ मरकज से ब चॉदा कायम किया गया था। उसको मरकज मान कर ब मुकाम पर

